२—लाला तिलोकचन्दजी ने पूरनमल श्यामलाल के यहाँ से १० तोला सोना दर २२) चाँदी १०० भर दर ॥=) खरीदी तो तिलोकचन्दजी इसको अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे ?

३—मोहनलाल के यहाँ से तुलसीराम आज ५ सेर बूरा दर ऽ२॥ लेगया मोहनलाल जी ने ज्ञानचन्दजी के यहाँ से १० बोरी बूरा दर ३६) और ३ बोरी खाँड़ दर १३।-) ४ मँगाई तो मोहनलालजी अपने रोज़नामचे में इसको कैसे लिखेंगे ?

## ( २ ) उधार माल का क्रय-विक्रय।

उदाहरण १—दौलतराम खाती ने मदनलाल ख्यालीराम की टाल से २० तख्ता दर ॥), सोट १० दर ॥।) उधार ख़रीदे तो दौलतराम अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेगा ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| १७॥) मदनलाल ख्यालीरामके जमा | १७॥) लकड़ी खाते नाम |
| १०) तख्ता २० दर ॥) | १०) तख्ता २० दर ॥) |
| ७॥) सोट १० दर ॥।) | ७॥) सोट १० दर ॥।) |
| १७॥) | १७॥) |

उदाहरण २—दौलतराम, खाती के यहां से तोताराम पटवारी १ ठेला ३० रुपये को उधार लेगये तो दौलतराम इसको अपने नामचे में कैसे लिखेगा ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| ३०) ठेला खाता जमा | ३०) तोताराम पटवारी के |
| ३०) ठेला नग १ | ३०) ठेला नग १ |

उदाहरण ३—किशोरीलाल ने लाला जानकीदास की दुकान से ५० मन गेहूँ दर ४।।।≡) उधार ख़रीदे और उसी दिन किशोरीलालजी की दुकान से किशनलाल कारिन्दा ५ मन गेहूँ दर ५) चना २ मन दर ४) उधार लेगया तो किशोरीलालजी अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे।

| जमा | नाम |
| --- | --- |
| २४६।।।=) ला० जानकीदास के जमा | २४६।।।=) गेहूँ खाते नाम |
| २४६।।।=) गेहूँ मन ५० | २४६।।।=) गेहूँ मन ५० |
| दर ४।।।≡) | दर ४।।।≡) |
| ३३) अनाज खाते जमा | ३३) किशनलाल कारिन्दा के नाम |
| २५) गेहूँ मन ५ दर ५) | २५) गेहूँ मन ५ दर ५) |
| ८) चना मन २ दर ४) | ८) चना मन २ दर ४) |
| ३३) | ३३) |

रीति (१) जितने रुपये का माल किसी के यहाँ से उधार ख़रीदा जाता है वह रुपया उस आदमी के नाम जमा करते हैं जिसके यहाँ से माल आया है और उसी रुपये को उस माल के खाते नाम लिखते हैं।

(२) यदि कई चीज़ें एक ही की दुकान से उधार लाई जाती हैं तो उन सब चीज़ों की क़ीमत का जोड़ उस आदमी के नाम जमा करके पेटे में ब्यौरा लिख देते हैं और उसी जोड़ को माल खाते नाम लिखकर पेटे में प्रत्येक का ब्यौरा लिखते हैं।

(३) जितने रुपये का माल किसी आदमी को उधार देते हैं, वह रुपये उस आदमीके नाम लिखते हैं और उसी रुपये को उस माल के खाते में जमा करते हैं।

(४) यदि एक ही आदमी कई वस्तु उधार लेजाता है तो उन सब की क़ीमतों का जोड़ उस आदमी के नाम लिखकर पेटे में प्रत्येक का ब्यौरा लिख देते हैं और उसी जोड़ को माल खाते जमा करके पेटे में ब्यौरा लिख देते हैं।

## अभ्यासार्थ प्रश्न।

१—मनमोहनलालजी के यहाँ से लाला ज्ञानचन्द १२ तोले सोना दर २२) उधार लेगये मनमोहनलालजी आजही दौलतराम फूलचन्द के यहां से ४० तोले सोना दर २१॥) उधार लाये तो इसको मनमोहनलालजी अपनी कच्ची रोकड़ बही में कैसे लिखेंगे ?

२—श्यामलाल पंसारी ऽ५ छाली दर ॥।=) धनिया ऽ५ दर ॥।) जनकलालजी से उधार लाया और उसी दिन खमानीराम दुकान-दार को ऽ३ छाली दर १) धनियाँ २ सेर दर ॥।-)॥ उधार दिया तो श्यामलाल पंसारी अपने रोज़नाचे में कैसे लिखेगा ?

३—लाला छोटेलाल बज़ाज़ की दुकान से आज अल्लाहबख़्श पटवारी ने ४ धोती जोड़ा दर ४), तीन रूमाल दर =) उधार ख़रीदे और छोटेलाल ने उसी दिन लाला श्यामसुन्दरलाल के यहां से ५० धोती जोड़ा दर ३॥।≡)॥ उधार ख़रीदे तो छोटेलालजी इसको अपने रोज़नामचे में किस तरह लिखेंगे ?

---

# (३) नक़द और उधार माल क्रय-विक्रय के मिश्रित अभ्यासार्थ प्रश्न।

(१) लाला खमानीराम ने श्यामलाल पटवारी के हाथ ३ धोतीजोड़ा दर ४), पांच जोड़ी मोज़ा दर ।) उधार बेचे लाला किशनलाल के हाथ ४ रूमाल दर ≡), मलमल गज़ ५ दर ॥) बेची लाला विशनस्वरूप के यहां से ४० धोती जोड़ा दर ३॥≡) उधार मँगाये और हरसुखदास के यहां से मलमल थान ४ दर ५०) मँगाये तो इसको लाला खमानीराम अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे?

| जमा | नाम |
|---|---|
| १६॥) कपड़ा खाते जमा | १३।) श्यामलाल पटवारी के नाम |
| १२) धोती जोड़ा ३ दर ४) | १२) धोती जोड़ा ३ दर ४) |
| १।) मोज़ा जोड़ी ५ दर ।) | १।) मोज़ा जोड़ी ५ दर ।) |
| ॥।) रूमाल ४ दर ≡) | |
| २॥) मलमल गज़ ५ दर ॥) | १३।) |
| १६॥) | ३५७॥) कपड़ा खाते नाम |
| | १५७॥) धोती जोड़ा ४० दर ३॥≡) |
| १५७॥) किशनस्वरूप के जमा | |
| १५७॥) धोतीजोड़ा ४० दर ३॥≡) | २००) मलमल थान ४ दर ५०) |
| | ३५७॥) |

(२) लाला जगमोहनलाल के यहाँ से लाला तुलाराम ने २० चाकू सन्दली दर ≡)॥ क़ैंची अलीगढ़ की २ दर्जन दर १॥=) उधार ख़रीदी मलूकचन्द पटवारी ने सरौते ५ दर ॥) ख़रीदे जगमोहनलाल जी नें लाला ज्ञानीराम के यहां से क़ैंची दर्जन २० दर १॥) उधार मँगाई और ख़ादिमहुसैन की दुकान से ताले दर्जन २ दर ४॥) के मँगाये तो इसको जगमोहनलाल जी अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| ८॥=) माल खाते जमा | ६।=) लाला तुलाराम के नाम |
| ३≡) चाकू २० दर ≡)॥ | ३≡) चाकू २० दर ≡)॥ |
| ३।) क़ैंची दर्जन २ दर १॥=) | ३।) क़ैंची दर्जन २ दर १॥=) |
| २॥) सरौते ५ दर ॥) | ६।=) |
| ८॥=) | |
| ३०) लाला ज्ञानीराम के जमा | ३६) माल खाते नाम |
| ३०) क़ैंची दर्जन २० दर १॥) | ३०) क़ैंची दर्जन २० दर १॥) |
| | ६) ताले दर्जन २ दर ४॥) |
| | ३६) |

(३) लाला घासीराम के यहां से शौकतअली बाजरा मन २ दर ४॥) लेगया हुलासाराम घोसी ७ मन चना दर ४) और गेहूँ मन २ दर ४॥) उधार लेगया घासीराम जी ने नैनसुखदास की दुकान से ५० मन चना दर ३॥≡) उधार ख़रीदे और नौबतराम के यहां से

जौ बोरी ५ दर १०) और गेहूँ बोरी ४ दर ११।) मँगाये तो लाला घासीराम इसको अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| ४६॥) माल खाते जमा | ३७॥) हुलासीराम घोसी के नाम |
| २८) चना मन ७ दर ४) | २८) चना मन ७ दर ४) |
| ६॥) गेहूँ मन २ दर ४॥।) | ६॥) गेहूँ मन २ दर ४॥।) |
| ६) बाजरा मन २ दर ४॥) | |
| | ३७॥) |
| ४६॥) | |
| | २६१॥।=) माल खाते नाम |
| १६६॥।=) नैनसुखदास के जमा | १६६॥।=) चना मन ५० |
| १६६॥।=) चना मन ५० | दर ३॥।≡) |
| दर ३॥।≡) | ५०) जौ बोरी ५ दर १०) |
| | ४५) गेहूँ बोरी ४ दर ११।) |
| | २६१॥।=) |

नोट—जहाँ शब्द "उधार" न दिया हो उसे नक़द ही जानना चाहिए।

---

## (४) नक़द रुपये का लैन-दैन।

उदाहरण १—लाला ख़्यालीराम ने लाला त्रिवेनीसहाय पटवारी को ५०) रु० २) प्रति सैकड़ा माहवार पर उधार दिये लाला प्रेमनरायन ८०) जमा कर गये तो इस लैन-दैन को लाला ख़्यालीराम अपने रोज़-नामचे में कैसे लिखेंगे।

| जमा | नाम |
|---|---|
| ८०) ला० प्रेमनरायन के जमा | ५०) ला० त्रिवेनीसहाय के नाम |
| ८०) रोकड़ हस्ते खुद | ५०) रोकड़ २) प्रति सै० मा० हस्ते खुद |

उदाहरण २—लाला गङ्गाप्रसाद ने पण्डित लड़ैतेलाल से १००) १ प्रतिशत मासिक पर कर्ज़ लिये और कन्हैयालाल को ८०) २ प्रतिशत मासिक पर उधार दिये तो लाला गङ्गाराम इसको अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| १००) पण्डित लड़ैतेलालजी के जमा | ८०) कन्हैयालाल के नाम |
| १००) रोकड़ १) प्रतिशत मा० हस्ते खुद | ८०) रोकड़ २) प्रतिशत मा० हस्ते खुद |

उदाहरण ३—लाला दरबारीलालजी ने आज ५००) बैङ्क से निकाल कर लाला प्रेमशङ्कर को २) प्रतिशत माहवार पर कर्ज़ दिये और २०) का कपड़ा घर को भेजा, लाला टोड़ीराम १००) जमा कर गये तो इसको लाला दरबारीलालजी अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| ५००) बैङ्क खाता जमा | ५००) लाला प्रेमशङ्कर के नाम |
| ५००) रोकड | ५००) रोकड़ २) प्रतिशत माहवार हस्ते खुद |
| १००) लाला टोड़ीराम के जमा | २०) मकान खाते नाम |
| १००) रोकड़ हस्ते खुद | २०) कपडा |

रीति (१) जो रक़म किसी की अपने पास आती है उसको उसके नाम जमा करते हैं।

(२) जो रक़म अपने पास से कोई ले जाता है उसे उसके नाम लिखते हैं।

## अभ्यासार्थ प्रश्न।

१—छोटनलाल ने ५) तुलसीराम को उधार दिये तो तुलसीराम इनको अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेगा?

२—भिखारीलाल ने शङ्करलाल को ५०) उधार दिये ३≈) सैकड़े माहवार पर और ८०) मक्खन को २) सैकड़े पर एक जोड़ी कड़े सोने के ५ तोले की एवज़ दिये; बैंङ्क से २००) निकाले, तो इसको भिखारीलाल अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे?

३—अमीरखाँ ने १००) अमानत लाला तिलोकचन्द के यहां जमा किये लालाजी ने उनको बैंङ्क में जमा कर दिया लालाजी से बाबू मुकुटबिहारी १२५) रुपया २) प्रति सैकड़ा मासिक पर उधार लेगये ५) रोकड़ मकान को भेजे तो इसको लालाजी अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे?

---

# (५) नक़द और उधार माल का क्रय-विक्रय और नक़द रुपये के लेन-देन के मिश्रित अभ्यासार्थ प्रश्न।

(१) लाला दयाशङ्कर जी के यहां से पण्डित मनमोहनलालजी २ धोती जोड़ा दर ४) मलमल गज़ ५ दर ॥) लेगये लालाजी ने बैंङ्क से लाकर ४५०) २।) प्रतिशत मासिक पर गुलज़ारीलाल कारिन्दा को उधार दिये लाला हरनारायणजी ४०) नक़द १० सेर सूत दर ≶१। देगये तो इसको दयाशङ्करजी रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे?

| जमा | नाम |
| --- | --- |
| १०॥) माल खाते जमा | ४५०) गुलज़ारीलाल कारिन्दा के नाम |
| ८) धोती जोड़ा २ दर ४) | ४५०) रोकड़ २॥) प्रतिशत |
| २॥) मलमल गज़ ५ दर ॥) | मासिक हस्ते खुद |
| १०॥) | ४५०) |
| ४५०) बैङ्क खाते जमा | ८) सूत खाते नाम |
| ४५०) रोकड़ | ८) सूत ।) दर ‍)१। |
| ४८) लाला हरनारायण के जमा | |
| ४०) रोकड़ | |
| ८) सूत ।) दर ‍)१। | |
| ४८) | |

(२) लाला अमृतलाल के यहां से फ़कीरचन्द धोती जोड़ा १ दर २‍-) लट्ठा गज़ ४ दर ॥) और १०) रोकड़ी उधार लेगये और मुन्नीलाल के यहाँ से ४ थान मलमल दर ४०) और ४० धोती जोड़ा दर ३॥।≡) उधार आये लाला दुर्गादासजी ८०) जमा कर गये तो इसको अमृतलालजी के रोज़नामचे में लिखो ।

| जमा | नाम |
| --- | --- |
| ४‍-) माल खाते जमा | १४‍-) फ़क़ीरचन्द के नाम |
| २‍-) धोती जोड़ा १ दर २‍-) | २‍-) धोती जोड़ा १ दर २‍-) |
| २) लट्ठा गज़ ४ दर ॥) | २) लट्ठा गज़ ४ दर ॥) |
| | १०) रोकड़ हस्ते खुद |
| ४‍-) | १४‍-) |

३१७॥) मुन्नीलालजी के जमा
  १६०) मलमल थान ४
    दर ४०)
  १५७॥) धोती जोड़ा ४०
    दर ३॥।≡)

  ३१७॥)

३१७॥) कपड़ा खाते नाम
  १६०) मलमल थान ४
    दर ४०)
  १५७॥) धोती जोड़ा ४०
    दर ३॥।≡)

  ३१७॥)

८०) लाला दुर्गादास जी क जमा
  ८०) रोकड़ हस्ते खुद

(३) लाला शिवशङ्करजी के यहाँ से १ मन गेहूँ दर ४॥।=) और २० सेर चना दर ४) मन किशोरीलाल लेगये, लाला प्यारेलाल २ मन चना दर ४-) जौ मन २॥ऽ दर ३) उधार लेगये, लाला सोहन-लालजी को बैङ्क से लाकर २००), २) प्रतिशत मासिक पर उधार दिये प्रभूदयालजी ३०) रोकड़ और ऽ६। घी दर ऽ॥= जमा कर गये ५) मकान को भेजे गये तो इसको शिवशङ्करजी अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे।

| जमा | नाम |
|---|---|
| २२॥) माल खाते जमा | १५॥=) ला० प्यारेलाल के नाम |
| ८=) चना मन २ दर ४-) | ८=) चना मन २ दर ४-) |
| ७॥) जौ मन २॥ दर ३) | ७॥) जौ मन २॥ दर ३) |
| ४॥।=) गेहूँ मन १ दर ४॥।=) | |
| २) चना ॥ऽ दर ४) | १५॥=) |
| २२॥) | १०) माल खाते नाम |
| | १०) घी ऽ६। दर ऽ॥= |

४०) प्रभूलालजी के जमा
३०) रोकड़ हस्ते खुद
१०) घी ५८। दर ۶॥=

४०)

२००) लाल सोहनलाल के नाम
२००) रोकड़ २) प्रतिशत मासिक हस्ते खुद

२००) बैङ्क खाते जमा
२००) रोकड़

५) मकान खाते नाम
५) रोकड़

---

# (६) उधार माल के क्रय-विक्रय में थोड़े रुपये का लैन-दैन।

## (अ) प्रथम रीति।

उदाहरण १—लाला जगमोहनलाल के यहाँ से पं० मुरारीलालजी ६ गज़ लट्ठा दर ॥), ५ गज़ मलमल दर ।≡) लेकर ३) नक़द दे गये तो जगमोहनलाल के रोज़नामचे में इसको किस तरह लिखोगे ?

जमा — नाम

५≡) माल खाते जमा
३) लट्ठा गज़ ६ दर ॥)
२≡) मलमल गज़ ५ दर ।≡)

५≡)

५≡) मुरारीलालजी के नाम
३) लट्ठा गज़ ६ दर ॥)
२≡) मलमल गज़ ५ दर ।≡)

५≡)

३) मुरारीलालजी के जमा
३) रोकड़ हस्ते खुद

उदाहरण २—लाला जगमोहनलाल ने लाला तोताराम के यहाँ से १०० धोती जोड़ा दर ३–), १० थान मलमल दर ३६) सिर्फ़ ५००) रोकड़ी देकर मँगाये, तो इसको जगमोहनलाल के रोज़नामचे में कैसे लिखोगे ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| ६६६।) ला० तोताराम के जमा | ६६६।) माल खाते नाम |
| ३०६।) धोती जोड़ा १०० दर ३–) | ३०६।) धोती जोड़ा १०० दर ३–) |
| ३६०) मलमल थान १० दर ३६) | ३६०) मलमल थान १० दर ३६) |
| ६६६।) | ६६६।) |
| | ५००) लाला तोताराम के नाम |
| | ५००) रोकड़ हस्ते खुद |

उदाहरण ३—लाला श्यामलाल के यहाँ से मङ्गलसेन पुजारी १०) रोकड़ देकर २ मन गेहूँ दर ४।।।) और १।।ऽ चना दर ४) ले गये श्यामलालजी ने लाला दुर्गादास जी के यहाँ से ८०ऽ मन गेहूँ दर ४।।=) और २०ऽ चना दर ३।।।≡) केवल २५०) रोकड़ देकर मँगाये तो इस को लाला श्यामलाल जी अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| १०) मङ्गलसेन पुजारी के जमा | १५॥) मङ्गलसेन पुजारी के नाम |
| १०) रोकड़ हस्ते खुद | ६॥) गेहूँ मन २ दर ४॥) |
| | ६) चना मन १॥ दर ४) |
| | १५॥) |
| १५॥) माल खाते जमा | २५०) ला० दुर्गादासजी के नाम |
| ६॥) गेहूँ मन २ दर ४॥) | २५०) रोकड़ हस्ते खुद |
| ६) चना मन १॥ दर ४) | |
| १५॥) | २५०) |
| ४४८॥) दुर्गादास जी के जमा | ४४८॥) माल खाते नाम |
| ३७०) गेहूँ मन ८० दर ४॥=) | ३७०) गेहूँ मन ८० दर ४॥=) |
| ७८॥) चना मन २० दर ३॥≡) | ७८॥) चना मन २० दर ३॥≡) |
| ४४८॥) | ४४८॥) |

रीति (१) जितने रुपये का माल कोई अपने यहाँ से उधार लेजाता है वह सब रुपया लेने वाले के नाम लिखा जाता है और वही सब रुपया माल खाते जमा करके माल का ब्यौरा खोल देते हैं।

(२) जितना रुपया माल लेने वाला अपने को दे जाता है वह सब उसके नाम जमा कर दिया जाता है।

(३) जितने रुपये का माल हम किसी के यहाँ से उधार लाते हैं वह सब रुपया उसके नाम जमा किया जाता है और वही सब रुपया माल खाते नाम लिखकर पेटे में ब्यौरा खोल देते है।

(४) जितना रुपया हम उस आदमी को जिसके यहाँ से माल लाये हैं, नक़द दे आते हैं, वह रुपया उसके नाम लिखा जाता है।

## अभ्यासार्थ प्रश्न।

१—केवलकिशन ने लाला ख़्यालीराम के यहाँ से १५) रुपये का कपड़ा लेकर केवल १०) दिये तो लाला ख़्यालीराम के रोज़नामचे में किस तरह लिखोगे ?

२—सीताराम के यहाँ से सुन्दरलाल २) गेहूँ दर ४॥=) लेकर ५) दे गया, सीताराम ने गङ्गाराम के यहाँ से ४०) गेहूँ दर ४॥=) लेकर १५०) दिये तो इसको सीताराम अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे ?

३—लाला बनवारीलाल, लाला मगनबिहारीलाल की दुकान से ६ रूमाल दर ।=) दो कङ्घा दर ।) सिर्फ़ २) नक़द देकर लेगये लाला मगनबिहारीलालजी ने लाला राधेलालजी के यहाँ से ५ दर्जन कङ्घा दर २॥) और दो दर्जन रूमाल दर ३) मँगाकर केवल १०) नक़द दिये तो इसको लाला बनवारीलाल व लाला मगनबिहारीलाल व लाला राधेलाल अपने अपने रोज़नामचे में किस किस तरह लिखेंगे ?

## (ब) द्वितीय रीति।

उदाहरण १—प्रथम रीति वाला ही।

| जमा | नाम |
|---|---|
| ५≡) माल खाते जमा | २≡) मुरारीलालजी के नाम |
| ३) लट्ठा गज़ ६ दर ॥) | ३) लट्ठा गज़ ६ दर ॥) |
| २≡) मलमल गज़ ५ दर ।≡) | २≡) मलमल गज़ ५ दर ।≡ |
| ५≡) | ५≡) |
| | ३) नक़द देगये |
| | २≡) बाक़ी रहे |

उदाहरण २—प्रथम रीति वाला ही।

| जमा | नाम |
|---|---|
| १६६।) ला० तोताराम के जमा | ६६६।) माल खाते नाम |
| ३०६।) धोती जोड़ा १०० दर ३-) | ३०६।) धोती जोड़ा १०० दर ३-) |
| ३६०) मलमल थान १० दर ३६) | ३६०) मलमल थान १० दर ३६) |
| ६६६।) | ६६६।) |
| ५००) नक़द देदिये | |
| १६६।) बाक़ी रहे | |

उदाहरण ३—प्रथम रीति वाला ही ।

जमा —————————— नाम ——————————

| जमा | नाम |
|---|---|
| १५॥) माल खाते जमा | १५॥) मङ्गलसेन पुजारी के नाम |
| ९॥) गेहूँ मन २ दर ४॥) | ९॥) गेहूँ मन २ दर ४॥) |
| ६) चना मन १॥ दर ४) | ६) चना मन १॥ दर ४) |
| १५॥) | १५॥) |
| | १०) नक़द देगये |
| | ५॥) |
| १९८।॥) दुर्गादासजी के जमा | ४४८।॥) माल खाते नाम |
| ३७०) गेहूँ मन ८० दर ४॥=) | ३७०) गेहूँ मन ८० दर ४॥=) |
| ७८।॥) चना मन २० दर ३।॥≡) | ७८।॥) चना मन २० दर ३।॥≡) |
| ४४८।॥) | ४४८।॥) |
| २५०) नक़द देदिये | |
| १९८।॥) बाक़ी रहे | |

रीति (१) जितने रुपये का माल कोई अपने यहाँ से उधार लेजाता है, उसमें से उतना रुपया जितना कि वह नक़द देगया था घटा कर बाक़ी रुपये को उसके नाम लिखते हैं, पर पेटे में ब्यौरा पूरा पूरा खोल देते हैं और वह सब का सब रुपया माल खाते जमा प्रथम रीति के अनुसार ही करते हैं।

(२) जितने रुपये का माल हम किसी के यहाँ से उधार लाते हैं उसमें से वह रुपया जो कि हम उसको नक़द दे आते हैं घटा कर बाक़ी रुपये को उसके नाम जमा कर देते हैं, पेटे में ब्यौरा प्रथम रीति के अनुसार ही पूरा पूरा खोलते है और वह सब का सब रुपया प्रथम रीति के अनुसार माल खाते नाम लिखते हैं।

### अभ्यासार्थ प्रश्न।

१—प्रथम रीति वाला ही।

२—प्रथम रीति वाला ही।

३—प्रथम रीति वाला ही।

---

## (७) नक़द और उधार माल का क्रय-विक्रय और नक़द रुपये का लेन-देन और उधार माल के क्रय-विक्रय में थोड़े रुपये के लेन-देन के मिश्रित अभ्यासार्थ प्रश्न।

(१) लाला जमुनादास के यहाँ से मटरू पटवारी ४ गज़ फ़ला-

लैन दर ॥) लट्ठा गज़ ६ दर ।≡)॥ लेकर ३) देगये और श्यामसुन्दर के यहाँ से ५० धोती जोड़ा दर ४) केवल १००) नक़द देकर मँगाये और तुलसीराम की दुकान से ४ थान फ़लालैन दर १६) मँगाये और गङ्गाराम जमुनादास की दुकान से ४ रूमाल दर ।) लेगया तो जमुनादास रोज़नामचे में कैसे लिखेगा ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| ३) मटरूमल पटवारी के जमा<br>३) रोकड़ हस्ते खुद | ४॥।-) मटरूमल पटवारी के नाम<br>२) फ़लालैन गज़ ४ दर ॥)<br>२॥।-) लट्ठा गज़ ६ दर ।≡)॥<br>४॥।-) |
| ५॥।-) माल खाते जमा<br>१) रूमाल ४ दर ।)<br>२) फ़लालैन गज़ ४ दर ॥)<br>२॥।-) लट्ठा गज़ ६ दर ।≡)॥<br>५॥।-) | १००) श्यामसुन्दर के नाम<br>१००) रोकड़ हस्ते खुद |
| २००) श्यामसुन्दर के जमा<br>२००) धोती जोड़ा ५० दर ४) | २६४) मालखाते नाम<br>२००) धोती जोड़ा ५० दर ४)<br>६४) फ़लालैन थान ४ दर १६)<br>२६४) |

(२) लाला राधेश्याम की दुकान से मुर्लीधर कारिन्दा ।ऽ बूरा दर ऽ२॥ सेर और ऽ४ सेर बताशे दर ऽ२ सेर उधार लेगया और पोखीसिंह ५) नक़द देकर १ऽ बूरा दर ऽ२॥ लेगया राधेश्याम के यहाँ मक्खनलाल की दुकान से ४ बोरी बूरा दर २०) केवल ५०) नक़द देकर आया और प्यारेलाल की दुकान से ५ऽ बताशे दर १७) उधार आये तो राधेश्याम के रोज़नामचे में इसको कैसे लिखोगे ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| २२) माल खाते जमा | ६) मुर्लीधर कारिन्दा के नाम |
| २०) बूरा १ऽ दर ऽ२॥ | ४) बूरा ।ऽ दर ऽ२॥ |
| २) बताशे ऽ४ दर ऽ२ | २) बताशे ऽ४ दर ऽ२ |
| २२) | ६) |
| ५) पोखीसिंह के जमा | १६) पोखीसिंह के नाम |
| ५) रोकड़ी हस्ते खुद | १६) बूरा १ऽ दर ऽ२॥ |
| ५) | ६) |
| ८०) मक्खनलाल के जमा | ५०) मक्खनलाल के नाम |
| ८०) बूरा ४ बोरी दर २०) | ५०) रोकड़ी हस्ते खुद |
| ८०) | ५०) |
| ८५) प्यारेलाल के जमा | १६५) माल खाते नाम |
| ८५) बताशे ५ऽ दर १७) | ८०) बूरा ४ बोरी दर २०) |
| | ८५) बताशे ५ऽ दर १७) |
| ८५) | १६५) |

(३) मोतीलाल ने कुञ्जबिहारीलाल को ५०) कड़े जोड़ी एक तोला ३ के बदले में २) सैकड़ा मासिक पर उधार दिये प्यारेलाल ४०) नक़द जमा कर गया और नन्नूमल सोना ३ तोले दर २२॥) लेकर केवल ५०) रोकड़ी देगया मोतीलाल ने पन्नालाल की दुकान से केवल १००) देकर सोना तोले ५ दर २२) चाँदी ८० भर दर ॥-)॥। मँगाई तो इसको मोतीलाल अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेगा ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| ४०) प्यारेलाल के जमा<br>४०) रोकड़ी हस्ते खुद<br>४०) | ५०) कुञ्जबिहारीलाल के नाम<br>५०) बदले कड़े जोड़ी १<br>तोला ३ ब्याज २ सै० मा०<br>५०) |
| ५०) नन्नूमल के जमा<br>५०) रोकड़ी हस्ते खुद<br>५०) | ६७॥) नन्नूमल के नाम<br>६७॥) सोना तोले तीन<br>दर २२॥)<br>६७॥) |
| ६७॥) सोने खाते जमा<br>६७॥) सोना तोले ३<br>दर २२॥)<br>६७॥) | १००) पन्नालाल के नाम<br>१००) रोकड़ी हस्ते खुद<br>१००) |
| १५८॥।) पन्नालाल के जमा<br>११०) सोना तोले ५<br>दर २२)<br>४८॥।) चाँदी ८० भर<br>दर ॥-)॥।<br>१५८॥।) | १५८॥।) माल खाते नाम<br>११०) सोना तोले ५<br>दर २२)<br>४८॥।) चाँदी ८० भर<br>दर ॥-)॥।<br>१५८॥।) |

| जमा | नाम |
|---|---|
| ३००) चैनसुखदास के जमा | ३००) चैनसुखदास के नाम |
| ३००) सरसों मन १०० दर ३) | ३) आढ़त |
| | १) पल्लेदारी |
| | ॥) रामलीला |
| ३) आढ़त खाते जमा | २९५॥) रोकड़ी हस्ते खुद |
| ३) सरसों मन १०० दर ३) | |
| | ३००) |

उदाहरण (२) उदाहरण नम्बर १ में चैनसुखदास अपने रोज़-नामचे में कैसे लिखेगा ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| ३००) प्यारेलाल के जमा | ३००) प्यारेलाल के नाम |
| २९५॥) रोकड़ी हस्ते खुद | ३००) सरसों १००) दर ३) |
| ३) आढ़त | |
| १) पल्लेदारी | |
| ॥) रामलीला | ४॥) ख़र्च खाते नाम |
| ३००) | ३) आढ़त |
| | १) पल्लेदारी |
| | ॥) रामलीला |
| ३००) माल खाते जमा | |
| २९५॥) रोकड़ी हस्ते खुद | ४॥) |
| ४॥) ख़र्च | |
| ३०० | |

उदाहरण ( ३ ) प्यारेलाल आढ़तिया के यहाँ चेतराम की ५०ऽ कपास आई और उसने हरमुखदास पेचवाले को सब कपास दर १०) मन से बेचदी, जिसमें ५) आढ़त १॥) पल्लेदारी ॥) रामलीला के ख़र्च पड़े चेतराम अपना हिसाब चुकता कर लेगया हरमुखदास ने शाम को ४००) रोकड़ी भेजे तो प्यारेलाल इसे अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेगा ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| ५००) चेतराम के जमा | ५००) चेतराम के नाम |
| ५००) कपास ५०ऽ दर १०) | ४६३) रोकड़ी हस्ते खुद |
| | ५) आढ़त |
| | १॥) पल्लेदारी |
| ५) आढ़त खाते जमा | ॥) रामलीला |
| ५) कपास ५०ऽ दर १०) | |
| | ५००) |
| ५००) माल खाते जमा | ५००) हरमुखदास पेचवाले के नाम |
| ५००) कपास ५०ऽ दर १०) | ५००) कपास ५०ऽ दर १०) |
| ४००) हरमुखदासपेचवालेकेजमा | ५००) माल खाते नाम |
| ४००) रोकड़ी हस्ते खुद | ५००) कपास ५०ऽ दर १०) |

रीति ( १ ) जितने रुपये का माल किसी आदमी का आढ़तिया के यहाँ बिकता है, उतना रुपया उस आदमी के नाम जमा कर दिया

जाता है और उतना ही रुपया उस आदमी के नाम लिखकर ख़र्च और नक़द देने का ब्यौरा खोल दिया जाता है, फिर जितना रुपया आढ़त का मिलता है, उसे आढ़त खाते जमा कर देते हैं।

(२) जितने रुपये में आढ़तिया के यहां किसी आदमी का माल बिकता है, वह सब उस आढ़तिये के नाम लिखा जाता है और उतना ही रुपया उस आढ़तिये के नाम जमा करके ख़र्च और नक़द का ब्यौरा खोल देते हैं और कुल ख़र्च, ख़र्च खाते नाम लिख देते हैं उतना ही माल खाते जमा करते हैं।

(३) रीति नम्बर १ के अनुसार लिखकर उतना ही रुपया माल खाते नाम और लिख देते है फिर उधार माल जिसमें कुछ रुपया वसूल हुआ हो देने की रीति पर पेच वाले का हिसाब लिखते हैं।

## अभ्यासार्थ प्रश्न।

१—जानकीदास आढ़तिये के यहां मोहनलाल ८०) गेहूँ लाया वह ५) मन की दर से बिके जिसमें ४) आढ़त १) पल्लेदारी देना पड़ा तो जानकीदास इसको अपने रोज़नामचे में किस प्रकार दिखावेंगे?

२—प्रश्न नम्बर १ को मोहनलाल अपने रोज़नामचे में कैसे दिखावेंगे?

३—गोकुलप्रसाद आढ़तिये के यहां मनमोहनदास के यहाँ से ४००) गेहूँ आये, वह नैनसुखदास पेचवाले ने ४॥।=) की दर से ख़रीदे उसमें १६॥) आढ़त ॥) रामलीला ५) पल्लेदारी ख़र्च हुए मनमोहनदास दोपहर को हिसाब चुकता कर लेगये, शाम को पेचवाले ने १५००) रोकड़ी भिजवाये, तो गोकुलप्रसाद इसको किस प्रकार अपने रोज़नामचे में लिखेंगे?

# (९) नक़द और उधार माल का क्रय-विक्रय और नक़द रुपये का लैन-दैन और उधार माल के क्रय-विक्रय में थोड़े रुपये के लैन-दैन और आढ़त के लैन-दैन के मिश्रित अभ्यासार्थ प्रश्न।

(१) परमसुख आढ़तिये के यहां से परमानन्द चपरासी ३ मन जौ दर ३) लेगया और उसके यहां प्रेमनरायन के ८०) चना दर ४) से बिके जिसमें ३।) आढ़त के मिले इसको परमसुख अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेगा ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| ६) माल खाते जमा | ३२०) प्रेमनरायन के नाम |
| ६) जौ ३) दर ३) | ३१६।।।) रोकड़ी हस्ते खुद |
| | ३।) आढ़त |
| ३२०) प्रेम नरायन के जमा | ३२०) |
| ३२०) चना ८०) दर ४) | |
| ३।) आढ़त खाते जमा | |
| ३।) चना ८०) दर ४) | |

(१) श्यामलाल आढ़तिये के यहां मक्खनलाल की २०) रूई आई वह २५) मन से बिकी जिसमें ५) आढ़त और १) पल्लेदारी ख़र्च हुए श्यामलाल जी के यहां से तुलाराम १) कपास दर ८)

उधार लेगया तो इसको श्यामलाल अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| ५००) मक्खनलाल के जमा | ५००) मक्खनलाल के नाम |
| ५००) रुई २०ऽ दर २५) | ४९४) रोकड़ी हस्ते खुद |
| | ५) आढ़त |
| | १) पल्लेदारी |
| ५) आढ़त खाते जमा | |
| ५) रुई २०ऽ दर २५) | ५००) |
| ८) माल खाते जमा | ८) तुलाराम के नाम |
| ८) कपास १ऽ दर ८) | ८) कपास १ऽ दर ८) |

(३) मोतीलाल आढ़तिये के यहां से नैनसुख चौकीदार ५०) उधार २) प्रतिशत मासिक पर लेगया मोतीलाल ५००) बैङ्क से निकाल लाया उसके यहाँ १००ऽ बेभड़ दर ३—) किशोरीलाल को आकर बिकी जिसमें ३) आढ़त मिले तो इसे मोतीलाल अपने रोज़-नामचे में कैसे लिखेंगे ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| ५००) बैङ्क खाते जमा | ५०) नैनसुख चौकीदार के नाम |
| ५००) रोकड़ | ५०) रोकड़ी २) प्रतिशत मासिक हस्ते खुद |

३०६।) किशोरीलाल के जमा

३०६।) बेझड़ १००) दर ३-) | ३०६।) किशोरीलाल के नाम

३) आढ़त

३०३।) रोकड़ हस्ते खुद

३) आढ़त खाते जमा

३) बेझड़ १००) दर ३-)

३०६।)

(४) तोताराम आढ़तिये के यहाँ परशादीलाल की ६०) मक्का आई, उसने हरगोविन्द पेचवाले को ३) मन की दर से बेच दी जिसमें २) आढ़त ॥) पल्लेदारी ख़र्च हुए और मटरूमल की १२०) सरसों आई जिसको उसने मोती तेली को ४) मन से बेचदी इसमें ५) आढ़त १) पल्लेदारी ख़र्च हुआ। परशादीलाल और मटरूमलजी अपना अपना हिसाब चुकता करके लम्बे हुए। शाम को हरगोविन्दजी ने १५०) रोकड़ी भिजवाये और मोती ने कल का वायदा किया बताओ इसको तोताराम अपने रोज़नामचे में किस तरह लिखेंगे।

| जमा | नाम |
|---|---|
| १८०) परशादीलाल के जमा | १८०) परशादीलाल के नाम |
| १८०) मक्का ६०) दर ३) | २) आढ़त |
| | ॥) पल्लेदारी |
| | १७७॥) रोकड़ी हस्ते खुद |
| ७) आढ़त खाते जमा | |
| २) मक्का ६०) दर ३) | १८०) |
| ५) सरसों १२०) दर ४) | |
| ७) | |

४८०) मटरूमलजी के जमा
४८०) सरसों १२०ऽ दर ४)

४८०) मटरूमलजी के नाम
४७४) रोकड़ हस्ते खुद
५) आढ़त
१) पल्लेदारी

४८०)

१५०) हरगोविन्द पेचवाले के जमा
१५०) रोकड़ हस्ते खुद

६६०) माल खाते जमा
१८०) मक्का ६०ऽ दर ३)
४८०) सरसों १२०ऽ दर ४)

६६०)

६६०) माल खाते नाम
१८०) मक्का ६०ऽ दर ३)
४८०) सरसों १२०ऽ दर ४)

६६०)

१८०) हरगोविन्द पेचवाले के नाम
१८०) मक्का ६०ऽ दर ३)

४८०) मोती तेली के नाम
४८०) सरसों १२०ऽ दर ४)

(५) कलियानदास आढ़तिये के यहाँ से ॥ऽ गेहूँ दर ४॥≈) मन से शङ्करलाल लेगये और प्रेमस्वरूप १।ऽ चना दर ४) उधार लेगये लक्ष्मीचन्द १॥ऽ जौ दर ३) लेकर ४) नक़द दे गये मूलचन्द ८०) नक़द लेगये आज ही उनके यहां प्यारेलाल की ८०ऽ कपास आई, उन्होंने उसे ६) की दर से कृष्णाकुमार पेचवाले को २५०) नक़द लेकर बेचदी, जिसमें ५) आढ़त मिले २५०) बङ्क से लाकर प्यारेलाल का हिसाब

चुकता कर दिया, तो कलियानदास इसको अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेगा ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| ११॥≡) माल खाते जमा | ५) प्रेमस्वरूप के नाम |
| २।≡) गेहूँ ॥ऽ दर ४॥≡) | ५) चना १।ऽ दर ४) |
| ५) चना १।ऽ दर ४) | |
| ४॥) जौ १॥ऽ दर ३) | |
| ११॥≡) | |
| ४) लक्ष्मीचन्द के जमा | ४॥) लक्ष्मीचन्द के नाम |
| ४) रोकड़ हस्ते खुद | ४॥) जौ १॥ऽ दर ३) |
| ४८०) प्यारेलाल के जमा | ८०) मूलचन्द के नाम |
| ४८०) कपास ८०ऽ दर ६) | ८०) रोकड़ हस्ते खुद |
| ५) आढ़त खाते जमा | ४८०) प्यारेलाल के नाम |
| ५) कपास ८०ऽ दर ६) | ४७५) रोकड़ हस्ते खुद |
| | ५) आढ़त |
| २५०) कृष्णकुमार पेचवाले के जमा | ४८०) |
| २५०) रोकड़ हस्ते खुद | |

| जमा | नाम |
| --- | --- |
| ४८०) माल खाते जमा | ४८०) माल खाते नाम |
| ४८०) कपास ८०) दर ६) | ४८०) कपास ८०) दर ६) |
| २५०) बङ्क खाते जमा | ४८०) कृष्णाकुमार पेचवाले के नाम |
| २५०) रोकड़ | ४८०) कपास ८०) दर ६) |

## (१०) कमीशन कटौती और दलाली आदि का लैन-दैन।

उदाहरण (१) लाला हीरालालजी के यहाँ से परिडत घासीराम मुदर्रिस ने अङ्कगणित चक्रवर्ती ४ जिल्द दर १॥) हिन्दी-प्रवेशिका १० जिल्द दर ॥) लीं। लालाजी ने –) प्रति रुपया कमीशन दिया तो लालाजी इस लैन-दैन को अपने रोज़नामचे में किस भाँति लिखेंगे?

| जमा | नाम |
| --- | --- |
| ११) माल खाते जमा | ॥≡) कमीशन खाते नाम |
| ६) चक्रवर्ती जिल्द ४ दर १॥) | ।=) चक्रवर्ती ६) दर –) |
| ५) प्रवेशिका १० दर ॥) | ।–) प्रवेशिका ५) दर –) |
| ११) | ॥≡) |

उदाहरण (२) ला० सीताराम ने ला० हीरालाल से चक्रवर्ती ४० दर १॥) अपर प्राइमरी अर्थमेटिक ४० दर ॥) लेकर ५०) नक़द दिये। यदि –) प्रति रुपया कमीशन मिला हो, तो लाला सीताराम इस लैन-दैन को अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे?

| जमा | नाम |
|---|---|
| ८०) लाला हीरालाल के जमा | ८०) माल खाते नाम |
| ६०) चक्रवर्ती ४० दर १॥) | ६०) चक्रवर्ती ४० दर १॥) |
| २०) प्राइमरी अ० ४० दर ॥) | २०) प्राइमरी अ० ४० दर ॥) |
| ८० | ८० |
| ५) कमीशन खाते जमा | ५५) लाला हीरालालजी के नाम |
| ३॥) चक्रवर्ती ६०) दर -) | ५०) रोकड़ हस्ते खुद |
| १।) प्राइमरी अ० २० दर -) | ५) कमीशन ८०) दर -) |
| ५) | ५५) |

उदाहरण ( ३ ) लाला दुर्गादासजी ने आज १०००) के नोट ।) सैकड़ा बट्टे पर लिये तो इसको लालाजी अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| २॥) कटौती खाते जमा | |
| २॥) नोट १०००) दर ।) सैकड़ा | |

उदाहरण ( ४ ) लाला सुन्दरलाल के यहां से चतुर्भुज चपरासी ने ५००) के नोट ।) सैकड़ा का बट्टा देकर लिये, तो इसको चतुर्भुज चपरासी अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेगा ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| १०॥|)॥ माल खाते जमा | ।≈)॥। कमीशन खाते नाम |
| १) क़लम मुट्ठा २ दर ॥) | ।)॥ चक्रवर्ती ६ दर )॥। |
| ॥।)॥ चाकू ५ दर =)॥ | ≈)। प्रवेशिका ३) दर )॥। |
| ६) चक्रवर्ती ४ दर १॥) | |
| ३) प्रवेशिका ६ दर ॥) | |
| १०॥|)॥ | ।≈)॥। |

(२) लाला पन्नालाल के यहाँ से नैनसुख चपरासी ५ गिलास दर ≡)।, लालटैन २ दर २।) में उधार ली; इसमें लालाजी को –) फ़ी रुपया दौलतराम को दलाली देनी पड़ी, तो पन्नालाल इसको अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| ५॥)। माल खाते जमा | ५॥)। नैनसुख चपरासी के नाम |
| १)। गिलास ५ दर ≡)। | १)। गिलास ५ दर ≡)। |
| ४॥) लालटैन २ दर २।) | ४॥) लालटैन २ दर २।) |
| ५॥)। | ५॥)। |
| ।–)॥ दौलतराम दलाल के जमा | ।–)॥ दलाली खाते नाम |
| –) दलाली गिलास १)। दर –) | –) गिलास १)। दर –) |
| ।)॥ दलाली लालटैन ४॥) दर –) | ।)॥ लालटैन ४॥) दर –) |
| ।–)॥ | ।–)॥ |

।-)॥ दौलतराम दलाल के नाम
-) दलाली गिलास १) । दर -)
।)॥ दलाली लालटैन ४॥) दर -)

।-)॥

(३) दौलतराम ने १०००) नोट =) सैकड़ा बट्टा लेकर बेचे, श्यामलाल को बङ्क से लाकर २०००) रुपया १॥) सैकड़ा माहवार पर उधार दिये, तो इसको दौलतराम के रोज़नामचे में लिखो।

| जमा | नाम |
| --- | --- |
| १।) कटौती खाते जमा | २०००) ला० श्यामलाल के नाम |
| १।) नोट १०००) दर =) | २०००) रोकड़ा १॥) सै० मासिक हस्ते खुद |
| २०००) बङ्क खाते जमा | |
| २०००) रोकड़ | |

(४) तोताराम के यहाँ से रेवतीप्रसाद थान मलमल २ दर ३७॥) लेकर केवल ५०) नकद दे गये। यदि इसमें तोतारामजी को दौलतराम दलाल को ॥) रुपया दलाली देनी ठहरी हो और उस में इस समय केवल १) दिया हो, तो इसको तोताराम अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे?

| जमा | नाम |
| --- | --- |
| ७५) माल खाते जमा | ७५) रेवतीप्रसाद के नाम |
| ७५) मलमल थान २ दर ३७॥) | ७५) मलमल थान २ दर ३७॥) |

५०) रेवतीप्रसाद के जमा
 ५०) रोकड़ हस्ते खुद

२।-)॥ दलाली खाते नाम
 २।-)॥ थान मलमल दो
 ७५) दर )॥

२।-)॥ दौलतराम दलाल के जमा
 २।-)॥ दलाली थान मलमल
 दो ७५) दर )॥

१) दौलतराम दलाल के नाम
 १) रोकड़ हस्ते खुद

(५) लोकमन आढ़तिये के यहाँ रामरूप के ५०) गेहूँ आये वह ४॥।≡) मन की दर से तिलोकचन्द ने केवल २००) रोकड़ी देकर लिये रामरूप २।) आढ़त ॥) पल्लेदारी देकर हिसाब चुकता कर लेगया। यदि तिलोकचन्द से )। की रुपया कमीशन मिला हो, तो इसको लोकमन अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे ?

जमा ——————— नाम ———————

२४८॥।≈) रामरूप के जमा
 २४८॥।≈) गेहूँ मन ५०)
 दर ४॥।≡)

२४८॥।≈) रामरूप के नाम
 २।) आढ़त
 ॥) पल्लेदारी
 २४३॥।≈) रोकड़ हस्ते खुद
 २४८॥।≈)

२।) आढ़त खाते जमा
 २।) गेहूँ मन ५०) दर ४॥।≡)

२४८॥।≈) तिलोकचन्द के नाम
 २४८॥।) गेहूँ मन ५०)
 दर ४॥।≡)

२००) तिलोकचन्द के जमा
 २००) रोकड़ हस्ते खुद

| | |
|---|---|
| २४६॥।=) मालखाते जमा | २४६॥।=) मालखाते नाम |
| २४६॥।=) गेहूँ ५०) | २४६॥।=) गेहूँ ५०) |
| दर ४॥।≡) | दर ४॥।≡) |

३॥।-)॥। कमीशन खाते जमा
३॥।-)॥। गेहूँ ५०)
दर ४॥।≡)

(६) श्याममोहन के यहाँ से मारकीन गज़ ४ दर ।-) बहोरीलाल लेगया और देशराज ५ गज़ लट्ठा दर ॥) उधार लेगया। गोवर्धन ४ धोती जोड़ा दर ४) केवल १०) नक़द देकर लेगया। पूरनचन्द १४) नक़द जमा कर गया ४००) के नोट ।) सैकड़ा बट्टा लेकर बेचे, तो इस को श्याममोहन अपनी बही में कैसे लिखेंगे?

| जमा | नाम |
|---|---|
| १६॥।) माल खाते जमा | २॥) देशराज के नाम |
| १।) मारकीन गज़ ४ दर ।-) | २॥) लट्ठा गज़ ५ दर ॥) |
| २॥) लट्ठा गज़ ५ दर ॥) | |
| १६) धोती जोड़ा ४ दर ४) | १६) गोवर्धन के नाम |
| १६॥।) | १६) धोती जोड़ा ४ दर ४) |

१०) गोवर्धन के जमा
१०) रोकड़ हस्ते खुद

१४) पूरनचन्द के जमा
  १४) रोकड़ी हस्ते खुद

१) कटौती खाते जमा
  १) नोट ४००) दर ।) सैकड़ा

## (१२) बदले का लेन-देन।

उदा० ( १ ) मोतीलाल के यहाँ से मुकुटबिहारी कलसा १ सेर पाँच, बराबर की पीतल और ॥=) सेर की बदलाई देकर लेगया कलसा १ सेर ४ खुशालीराम दूनी पीतल देकर बदल लेगया; तो मोतीलाल इसको अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेगा ?

| जमा | नाम |
| --- | --- |
| ११।) मालखाते जमा | ८=) मालखाते नाम |
| ६।) कलसा एक ऽ५ दर १।) | ८=) पीतल ।ऽ३ दर ॥=) |
| ५) कलसा एक ऽ४ दर १।) | |
| ११।) | |

उदा० ( २ ) गनेशीलाल के यहाँ से गोविन्दी बिछुआ जोड़ी १ तोल आधपाव बराबर का माल और =)॥ बदलाई देकर लाई और हीरा बिछुआ जोड़ी एक आधपाव दूना माल देकर लाई, तो इसको गनेशीलाल अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे ?

नाम
जमा

|||=) मालखाते जमा
|||=) बिछुआ जोड़ी २ तोल ।ऽ
दर २॥) सेर

|≡)॥ मालखाते नाम
|≡)॥ काँसा तोल ऽ।=
दर १।) सेर

उदा० (३) लाला सोहनलाल ने लाला मोहनलाल की दुकान से धोती जोड़ा २०×२० नग ५ दर २-) के मँगाये और मोहनलाल ने सोहनलाल की दुकान से ३ थान डोरिया देसी गज़ १२ दर ३) के मँगाये, तो लाला सोहनलाल इस बदले के लैन-दैन को अपने रोज़-नामचे में कैसे लिखेंगे ?

नाम
जमा

१०।-) मोहनलाल के जमा
१०।-) धोतीजोड़ा ५ दर २-)

१०।-) मालखाते नाम
१०।-) धोती जोड़ा ५ दर २-)

६) मालखाते जमा
६) थान डोरिया ३ दर ३)

६) मोहनलाल के नाम
६) थान डोरिया ३ दर ३)

रीति (१) जितने रुपये का माल, माल से या क़ीमत से नक़द बदल कर ले जाता है, उतना रुपया मालखाते जमा लिखते हैं और उसके बदले में जितने का माल दे जाता है, उसे मालखाते नाम लिखते हैं ?

(२) जब माल के बदले में पूरी पूरी क़ीमत का माल नहीं आता, तो उधार माल लेने-देने के ढंग पर जितने का माल दिया-लिया जाता है, लिखा जाता है।

## अभ्यासार्थ प्रश्न।

१—टोड़ीराम ने लोटा २ तोल ‌‌‌‌‌‌‌‌‌‌)२ दर १।) श्यामलाल के हाथ बेचे और लोटा ४ तोल )३॥ दूनी पीतल लेकर बदले, तो टोड़ीराम के रोज़नामचे में इसे लिखो।

२—ग़रीबदास लाला छोटेलाल के यहां से तेल सरसों )॥= के बदले में चोकर )५ देकर लाया। यदि तेल )२॥ फ़ी रुपया हो, तो छोटेलाल इसको अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेगा?

३—लाला साधूराम ने लाला केशवदास की दुकान से ५ थान मलमल दर ३६) मँगाकर उनके यहां ४० धोती जोड़ा दर ४) भेजे, तो इसको दोनों दुकानदारों में से प्रत्येक अपने अपने यहां के रोज़-नामचों में कैसे कैसे लिखेंगे?

---

## (१३) नक़द और उधार माल का क्रय-विक्रय व उधार रुपये का लैन-दैन व उधार माल के क्रय-विक्रय में थोड़ रुपये का लैन-दैन व आढ़त व कमीशन, कटौती, दलाली का लैन-दैन व बदले के मिश्रित अभ्यासार्थ प्रश्न।

(१) गिरधारीलाल के यहां से लाला तोताराम २ बटलोई तोल )५ दर १।) लेगये और शङ्करलाल १ बटलोई तोल )३ दूनी पीतल देकर बदल ले गये, तो इसे गिरधारीलाल के रोज़नामचे में कैसे लिखोगे?

| जमा | नाम |
|---|---|
| १०) माल खाते जमा | ३॥।) माल खाते नाम |
| ६।) बटलोई दो ऽ५ दर १।) | ३॥।) पीतल ऽ६ दर ॥=) |
| ३॥।) बटलोई एक ऽ३ दर १।) | |
| १०) | |

(२) लाला अमीरचन्द ने लाला फ़क़ीरचन्द के यहाँ से २ थान डोरिया दर ३) मँगाया। फ़क़ीरचन्द ने अमीरचन्द के यहाँ से २ धोती जोड़ा दर ४) मँगाये तो इसको ला० फ़कीरचन्द अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| ८) अमीरचन्द के जमा | ८) माल खाते नाम |
| ८) धोती जोड़ा दो दर ४) | ८) धोती जोड़ा दो दर ४) |
| ६) माल खाते जमा | ६) अमीरचन्द के नाम |
| ६) थान डोरिया २ दर ३) | ६) थान डोरिया २ दर ३) |

(३) गङ्गाराम के यहाँ जमुनादास २५) नक़द जमा कर गया और सरयूनाथ लोटा ५ तोल ऽ५ बराबर पीतल और ॥) सेर की बदलाई देकर लेगया, तो इसको गङ्गाराम के रोज़नामचे में कैसे लिखोगे ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| २५) जमुनादास के जमा | २॥) माल खाते नाम |
| २५) रोकड़ हस्ते खुद | २॥) पीतल ऽ५ दर ॥) |

५) माल खाते जमा
  ५) लोटा पाँच ऽ५ दर १) सेर

(४) लाला तुलाराम के यहाँ से कश्मीरीलाल ने २ परात तोल ऽ५ बराबर की पीतल और ॥=) सेर की बदलाई से ठहराई जिसमें इन्होंने बराबर की पीतल और २) नक़द दिये, तो इसे तुलाराम अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे?

| जमा | नाम |
|---|---|
| ६।) माल खाते जमा<br>  ६।) परात दो ऽ५ दर १।) | ६।) कश्मीरीलाल के नाम<br>  ६।) परात दो ऽ५ दर १।) |
| ५=) कश्मीरीलाल के जमा<br>  ३=) पीतल ऽ५ दर ॥=)<br>  २) रोकड़ हस्ते खुद<br>  ५=) | ३=) माल खाते नाम<br>  ३=) पीतल ऽ५ दर ॥=) |

(५) खुशालीराम आढ़तिये के यहां मूलचन्द की ५०ऽ कपास आई उसको उसने लाला गौरीशङ्कर पेचवाले के हाथ ५) मन की दर से वेची। इसमें १) चुङ्गी २॥) आढ़त ॥) पल्लेदारी ख़र्च हुए। मूलचन्द हिसाब चुकता कर लेगये लाला गौरीशङ्कर ने खुशालीराम को १२॥ऽ रूई दर २०) की दी तो इसको खुशालीराम के रोज़नामचे में कैसे लिखोगे?

| जमा | नाम |
|---|---|
| २५०) मूलचन्द के जमा<br>२५०) कपास ५०ऽ दर ५)<br><br>२५०) गौरीशङ्कर के जमा<br>२५०) रुई १२॥ऽ दर २०) | २५०) मूलचन्द के नाम<br>२४६) रोकड़ हस्ते खुद<br>१) चुङ्गी<br>२॥) आढ़त<br>॥) पल्लेदारी<br><br>२५०) |
| २॥) आढ़त खाते जमा<br>२॥) कपास २५०) दर १) सैंकड़ा | २५०) माल खाते नाम<br>२५०) कपास ५०ऽ दर ५) |
| २५०) माल खाते जमा<br>२५०) कपास ५०ऽ दर ५) | २५०) ला० गौरीशङ्कर के नाम<br>२५०) कपास ५०ऽ दर ५) |
| | २५०) माल खाते नाम<br>२५०) रुई १२॥ऽ दर २०) |

( ६ ) नाहरसिंह लाला गजाधरलाल के यहाँ से ८००) के नोट ।) सैंकड़ा वट्टे पर लेगये और तोपसिंह परात तीन तोल ऽ८ बराबर का माल और ॥≈) सेर की बदलाई देकर लेगये, तो लालाजी के रोज़नामचे में इसको किस भांति लिखोगे ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| २) कटौती खाते जमा | ५) माल खाते नाम |
| २) नोट ८००) दर ।) सैंकड़ा | ५) पीतल ऽ८ दर ॥≈) |
| १०) माल खाते जमा | |
| १०) परात तीन ऽ८ सेर दर १।) | |

( ७ ) लाला दुर्गादास ने बैङ्क से निकाल कर ५००) लाला मनोहरलाल को २) सैंकड़ा मासिक पर उधार दिये । २ कटोरा ऽ१ दर १।) को बेचे १ थाली कांसे की ऽ॥। दर २॥) सेर वंशीधर को उधार बेची, शौक़ीराम के यहां से ५० कलसा तोल ५ऽ दर १) सेर केवल १०० रोकड़ी देकर लाये, जिसमें ।) रुपया, दलाली देनी पड़ी रोशनसिंह ४ कटोरा ऽ२ दूना माल देकर बदल लेगया, तो इसको दुर्गादास के रोज़नामचे में कैसे लिखोगे ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| ५००) बङ्क खाते जमा | ५००) मनोहरलाल के नाम |
| ५००) रोकड़ हस्ते खुद | ५००) रोकड़ २) सै० मा० हस्ते खुद |

५॥=) माल खाते जमा
१।) कटोरा दो ऽ१ दर १)
१॥=) थाली काँसा एक ऽ॥।
दर २॥)
२॥) कटोरा चार ऽ२ दर १।)

५॥=)

१॥=) बंशीधर के नाम
१॥=) थाली काँसा एक
ऽ॥। दर २॥)

२०२॥) माल खाते नाम
२००) कलसा पचास ५ऽ
दर १) सेर
२॥) पीतल ऽ४ दर ॥=)

२०२॥)

२००) शौक़ीराम के जमा
२००) कलसा पचास ५ऽ
दर १) सेर

१००) शौक़ीराम के नाम
१००) रोकड़ हस्ते खुद

३=) दलाली खाते नाम
३=) कलसा २०० दर ) । रु०

## (१४) ब्याज का लैनदैन।

उदाहरण (१) लाला फूलचन्दजी से आज ६माह हुए किशोरीलाल २००) २) प्रति सैकड़ा मासिक पर उधार लेगये थे आज ब्याज समेत २२४) देगये तो इसको फूलचन्दजी के रोज़नामचे में किस तरह लिखोगे?

| जमा | नाम |
|---|---|
| २२४) किशोरीलाल के जमा | २४) किशोरीलाल के नाम |
| २००) मूल | २४) ब्याज २००) छः माह |
| २४) ब्याज ६ माह | दर २) प्रति सैं० मा० |
| २) प्रति सैं० मा० | |
| २२४) | |
| २४) ब्याज खाते जमा | |
| २४) ब्याज २००) छः माह | |
| २) सैं० मा० | |

उदा० (२) मोरमुकुट लाला दौलतराम से १५०) २) प्रति सैकड़ा मासिक पर उधार लेगया था, आज ३) एक माह की ब्याज दे गया तो इसको लाला दौलतराम अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| ३) मोरमुकुट के जमा | ३) मोरमुकुट के नाम |
| ३) ब्याज १५०) एक माह | ३) ब्याज १ माह १५०) रु० |
| २) प्रति सैं० मा० | २) प्रति सैं० मा० |
| ३) ब्याज खाते जमा | |
| ३) ब्याज १५०) एक मा० | |
| २) प्रति सैं० मा० | |

उदा० (३) लाला केदारनाथ को आज बैङ्क से छः माह की ब्याज १५) मिली उनको लाला पन्नालाल को १) सैकड़ा से १ माह की १५) ब्याज देनी पड़ी, तो इसको लाला केदारनाथ अपने रोज़नामचे में किस भाँति लिखेंगे ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| १५) बैङ्क खाते जमा<br>१५) ब्याज ६ माह १०००)<br>दर ।) सैकड़ा | १५) बैङ्क खाते नाम<br>१५) ब्याज ६ माह १०००) रु०<br>दर ।) सैकड़ा |
| १५) ब्याज खाते जमा<br>१५) ब्याज बैङ्क १०००)<br>६ माह ।) सै० | १५) पन्नालाल के नाम<br>१५) ब्याज १ माह १५००) रु०<br>१) सैकड़ा |
| १५) पन्नालाल के जमा<br>१५) ब्याज १५००) एक माह<br>१) सै० | १५) ब्याज खाते नाम<br>१५) ब्याज १ माह १५००)<br>दर १) सै० |

रीति (१) जितना रुपया ब्याज का किसी से मिलता है, वह उसके नाम जमा कर दिया जाता है और वही रुपया उसी के नाम लिख दिया जाता है और उतना ही रुपया ब्याज खाते जमा कर दिया जाता है।

(२) जितना रुपया ब्याज का किसी को दिया जाता है वह सब रुपया उसके नाम लिख दिया जाता है और उतना ही रुपया उसके नाम जमा किया जाता है और वही रुपया ब्याज खाते नाम लिख दिया जाता है।

## अभ्यासार्थ प्रश्न।

१—मोहनलाल को आज बैङ्क से १५) ब्याज के ६ माह के मिले श्यामलाल से १) सैकड़ा के हिसाब से ६ माह के २४) ब्याज के मिले तो मोहनलाल इसको अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे ?

२—चोखेलाल जी से ६ माह हुए परमानन्द २५०) २) सैकड़ा से उधार लेगये थे, आज ब्याज समेत २८०) देगये तो इसको चोखेलालजी अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे ?

३—बाबूलाल लाला सुखराम को आज ५०) ब्याज के १।) सैकड़े से ४००) की दे आया, तो बाबूलाल इसको अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे ?

---

## (१५) पिछली पढ़ी हुई सब रीतियों के मिश्रित अभ्यासार्थ प्रश्न।

(१) लाला मोतीलाल ने आज ५ गज़ मलमल दर ||) और धोती जोड़ा दो दर ४) बेचे तोताराम से १०) ब्याज २ माह दर २) सैकड़ा वसूल हुई, तो इसको लाला मोतीलाल अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| १०||) माल खाते जमा | १०) तोताराम के नाम |
| २||) मलमल गज़ ५ दर ||) | १०) ब्याज २५०) दो माह दर २) |
| ८) धोती जोड़ा २ दर ४) | |
| १०||) | |

१०) तोताराम के जमा
१०) ब्याज २५०) दो माह
दर २)

१०) ब्याज खाते जमा
१०) ब्याज २५०) दो माह
दर २)

(२) लाला हीरालाल जी से लाला पन्नालाल ३ थान डोरिया दर ३) उधार लेगये आज अलीबख़्श से ८) ब्याज के २००) के दो माह के मिले तो इसको लाला हीरालाल जी अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे ?

| जमा | नाम |
| --- | --- |
| ९) माल खाते जमा<br>९) डोरिया थान ३ दर ३) | ९) पन्नालाल के नाम<br>९) डोरिया थान ३ दर ३) |
| ८) ब्याज खाते जमा<br>८) ब्याज २००) दो माह<br>दर २) | ८) अलीबख़्श के नाम<br>८) ब्याज २००) दो माह<br>दर २) |

८) अलीबख़्श के जमा
८) ब्याज २००) दो माह दर २)

(३) लाला नौबतराम के यहाँ केवल १००) रोकड़ देकर मुरारीलाल के यहां से थान मलमल ४ दर ४०) आये और १०) लाला सदासुखराय को ब्याज के १) सैकड़ा से १ माह के देने पड़े, तो इसको नौबतराम के रोज़नामचे में कैसे लिखोगे ?

| जमा | नाम |
| --- | --- |
| १६०) मुरारीलाल के जमा<br>१६०) थान मलमल ४ दर ४०) | १६०) माल खाते नाम<br>१६०) थान मलमल ४ दर ४०) |
| १०) सदासुखराय के जमा<br>१०) ब्याज १०००) एक माह<br>दर १) | १००) मुरारीलाल के नाम<br>१००) रोकड़ हस्ते खुद |
| | १०) सदासुखराय के नाम<br>१०) ब्याज १०००) १ माह<br>दर १) |
| | १०) ब्याज खाते नाम<br>१०) ब्याज १०००) १ माह<br>दर १) |

(४) लाला गिरधारीलाल से आज मियाँ ख़ाँ १५०) नक़द २) सैकड़ा माहवार पर उधार लेगया मौलाबख़्श जिसे, ३ माह हुए २) सैकड़ा से २००) लेगया था, आज २१२) ब्याज समेत देगया बताओ इसको लाला जी अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| २१२) मौलाबख़्श के जमा | १५०) मियाँख़ाँ के नाम |
| २००) मूल | १५०) रोकड़ हस्ते ख़ुद दर २) |
| १२) ब्याज ३ माह दर २) | |
| २१२) | |
| १२) ब्याज खाते जमा | १२) मौलाबख़्श के नाम |
| १२) ब्याज ३ माह २००) दर २) | १२) ब्याज २००) ३ माह दर २) |

(५) परशादीलाल आढ़तिये ने बुलाकीदास के ४०ऽ गेहूँ दर ४॥।) से बेचे जिसमें २) आढ़त ॥) पल्लेदारी के ख़र्च हुए बुलाकीदास को ३) छः माह की ब्याज बैङ्क से मिली, तो इसको बुलाकीदास के रोज़नामचे में लिखो ।

| जमा | नाम |
|---|---|
| १९०) परशादीलाल के जमा<br>१८७॥) रोकड़ हस्ते खुद<br>२) आढ़त<br>॥) पल्लेदारी<br>——<br>१९०) | १९०) परशादीलाल के नाम<br>१९०) गेहूँ ४०ऽ दर ४॥।)<br>—— |
| ३) बैङ्क खाते जमा<br>३) ब्याज २००) छः माह दर ।)<br>—— | २॥) गेहूँ ख़र्च खाते नाम<br>२) आढ़त<br>॥) पल्लदारी<br>——<br>२॥) |
| ३) ब्याज खाते जमा<br>३) ब्याज २००) छः माह दर ।)<br>—— | ३) बैङ्क खाते नाम<br>३) ब्याज २००) छः माह दर ।)<br>—— |
| १९०) गेहूँ खाते जमा<br>१८७॥) रोकड़<br>२॥) ख़र्च<br>——<br>१९०) | |

(६) लाला रामदास ने ७५०) के नोट ।) सैकड़ा बट्टा लेकर बेचे और ४००) में कड़े सोने के जोड़ी १, तोल २५ तोले १।) सैकड़ा माहवार पर सियाराम के गिरवी ४ माह हुए रक्खे थे, आज सियाराम मूल ब्याज देकर चीज़ लेगये तो इसे रामदास अपने रोज़नामचे में कैसे लिखेंगे ?

| जमा | नाम |
|---|---|
| १॥।=) कटौती खाते जमा<br>१॥।=) नोट ७५०)<br>दर ।) सै० | २०) सियाराम के नाम<br>२०) ब्याज ४००) चार माह<br>दर१।) |
| ४२०) सियाराम के जमा<br>४००) मूल<br>२०) ब्याज ४००)<br>चार माह दर १।)<br>४२०) | |
| २०) ब्याज खाते जमा<br>२०) ब्याज ४००) चार माह<br>दर १।) | |

